'सूर्यसदृश' भी कहा जाने लगा। किसी दूसरे समय में एक मिथ्यादृष्टि वाले साधक को होम के लिए किसी बौद्ध पण्डित की पांच इन्द्रियों की आवश्यकता पड़ने पर वह आचार्य के पास पहुँचा। उस समय आचार्य ने अपने को अश्व, हाथी आदि विभिन्न रूपों में परिवर्तित कर लिया। इसलिए असली आचार्य को न पाकर वह साधक वापस लौट पड़ा, इस कारण 'विश्वरूप' इस नाम से भी आचार्य प्रसिद्ध हुए। इन्होंने जीवन के उत्तरार्ध में ओडियान में रह कर सत्त्वहितार्थ अनेक कल्याणकारी कार्य किये। बाद में तन्त्र, विशेष कर मायाजाल तन्त्र में विद्वत्ता एवं सिद्धत्व प्राप्त किया। दस वर्षों तक नालन्दा में रह कर तन्त्रशास्त्र का अध्ययन किया। वहीं नामसंगीति पर अनुत्तरयोगतन्त्रानुसार टीका और हेवज्रतन्त्रनिष्पन्नक्रम आदि अनेक ग्रन्थों की रचना की। इनका प्रव्रजित नाम श्रीमद्वरबोधि[1] (अग्रबोधि) था तथा तन्त्रशास्त्रों में विलासवज्र ( sGegs Pahi rDo rJe), सूर्यसदृश, विश्वरूप इत्यादि नामों से विख्यात हुए।

आचार्य कुक्कुरिपाद का समय लगभग 693 ई० माना जाता है। अतः आचार्य विलासवज्र का समय 8वीं शताब्दी के पूर्वार्ध में स्वीकार किया जा सकता है। इस सम्बन्ध में कुछ अन्य सूचनाएँ भी महत्त्वपूर्ण हैं। लामा तारानाथ ने आचार्य को डोम्बीहेरुक के समकालीन स्वीकार किया है[2]। बुस्तोन ( Bu sTon ) के अनुसार मञ्जुश्रीमित्र विलासवज्र के गुरु थे। जो महा अनुवादक मा रिन् छेन छोग ( sMa Rin Chen Chog ) के समकालीन थे। मा रिन् छेन छोग प्रव्रजित होकर 779 ई० में भारत पहुँचे थे[3]। आचार्य बुद्धश्रीज्ञान के द्विक्रमतत्त्वोपदेश[4] के अनुसार भी आचार्य ओडियान देशवासी थे।

## रचनाएँ

तन्ग्युर संग्रह में आचार्य के नाम से निम्नलिखित 6 ग्रन्थ उपलब्ध होते हैं—

1. महातिलकक्रमनाम। ( तोह० 1290 )
2. श्रीगुह्यसमाजतन्त्रनिदान गुरूपदेशव्याख्यान। ( तोह० 1910 )
3. आर्यनामसंगीतिटीकानाम नाममन्त्रार्थविलोकिनीनाम। ( तोह० 2533 )
4. श्रीयमान्तकवज्रप्रभेदनाम मूलमन्त्रार्थ ( तोह० 2014 )
5. sPyihi Dam Tshig mDor bsDus pa. (सामान्यसमयसंग्रह ) ( तोह० 3723 )
6. शीलसंवरसमयाविरोधनाम। ( तोह० 3724 )

---

1. श्रीमद् वरबोधि के नाम से नामसंगीति पर तीन ग्रन्थ हैं—देखे 'धीः' प्रथम अंक, पृ० 226, 227, 229
2. बौद्ध धर्म का इतिहास, पृ० 6
3. The Litany of Names of Mañjuśri Nāmasaṁgiti, Intro p. 6
4. तोह० न० 1853

इसके अतिरिक्त भी आचार्य के नाम से एक लघुपुस्तक 'संक्षिप्त वज्रवाराहीसाधन' संस्कृत में प्राप्त है[1]। नेपाल के चर्यासंग्रहों में भी आचार्य के कुछ चर्यापद प्राप्त होते हैं एवं उपर्युक्त भोट जीवनी के अनुसार भी हेवज्रनिष्पन्नक्रम पर आचार्य की अवश्य कोई कृति है।

आचार्य की टीका नाममन्त्रार्थावलोकिनी नामसंगीति की प्राचीन टीकाओं में से एक है। आचार्य ने इस टीका को नालन्दा में रह कर अनुत्तर योगतन्त्र की परम्परा में रचा है। इन्होंने सूत्र, अभिधर्म, विज्ञानवाद और माध्यमिक सभी प्रस्थानों के ग्रन्थों से उद्धरण दिये हैं। आचार्य स्वयं इन सभी विषयों में निष्णात थे, जिसे उन्होंने मंगलाचरण में भी इंगित किया है—

ॐ नमो मञ्जुघोषस्वामिने

आर्यमञ्जुश्रियं नत्वा ज्ञानेन्दुं त्र्यध्वतायिनम्।
तथास्मिन् नामसंगीतिं गम्भीरोदारधर्मिणीम्॥
योगस्यार्थे क्रियातन्त्रं तथा पारमितानये।
सूत्राभिधर्मपिटकं विलोक्यान्यनिबन्धनम्॥
जातिकं चेतिवृत्तं च स्तोत्रकारमतं तथा।
विज्ञानवादमखिलं तथा मध्यमकं च यत्॥
लौकिकं च तथा शास्त्रं गुरुपर्वक्रमागतम्।
उपदेशं च संस्मृत्य प्रार्थितेन मयाऽधुना॥
व्याख्यानं क्रियते तस्या गम्भीरोदारवर्तनम्।
सत्त्वानां मन्दबुद्धीनां करुणार्द्रेण चेतसा॥

इस टीका की पुष्पिकाओं के अन्त में अधिकार शब्द का प्रयोग किया गया है, जैसे—

1. आर्यनामसंगीतिटीकायां नाममन्त्रार्थावलोकिन्याम् अध्येषणायाः प्रथमोऽधिकारः। गाथा षोडश।
2. ····प्रतिवचनाधिकारो द्वितीयः। गाथा षट्।
3. ····षट्कुलावलोकनाधिकारस्तृतीयः। गाथा द्वे। इत्यादि।

इस टीका की सात विभिन्न पाण्डुलिपियों की सूचना 'धीः' प्रथम अंक में दी जा चुकी है, (धीः I, पृ० 233)। इनमें दो पाण्डुलिपियां नेपाल के व्यक्तिगत संग्रहों में हैं, जिनका माईक्रोफिल्म नेपाल जर्मन मैनुस्क्रिप्ट प्रिजर्वेशन द्वारा किया गया है एवं माइक्रोफिल्म राष्ट्रीय अभिलेखालय काठमाण्डू में संरक्षित है, तदनुसार निम्नलिखित सूचना दी जा रही है—

---

1. 'धीः' प्रथम अंक, पृ० 22

क–माईक्रोफिल्म रील संख्या ई० 370.17, पाण्डुलिपि काठमाण्डू निवासी पी० आर० वज्राचार्य के संग्रह में उपलब्ध है।

पत्र सं०—80
आकार—20.5 × 10.5 से० मी०
लिपि —देवनागरी
आधार—नेपाली कागज
संवत् —920 ( ने० सं० )

ख–माईक्रोफिल्म रील सं० ई० 360.16, काठमाण्डू ( व्यक्ति का नाम निर्दिष्ट नहीं है )

पत्र सं०—85
लिपि —नेवारी
आधार—कागज

**आचार्य रविश्रीज्ञान**

आचार्य रविश्रीज्ञान की नामसंगीति पर अमृतकणिका टिप्पणी अत्यन्त प्रौढ़ रचना है। इसके अतिरिक्त उनकी दो अन्य टीकाएँ षडङ्गयोग पर हैं। इन रचनाओं को देखने से ज्ञात होता है कि वे कालचक्रतन्त्र परम्परा के एक प्रसिद्ध आचार्य थे। यद्यपि आचार्य रविश्रीज्ञान के जीवन के सम्बन्ध में विस्तृत सूचना उपलब्ध नहीं होती, तथापि उपलब्ध सूचनाओं के आधार पर कहा जा सकता है कि वे बारहवीं या तेरहवीं शताब्दी के पूर्वार्धं में वर्तमान थे। वे शुभाकर गुप्त, शाक्यश्रीभद्र ( 1127-1225 ई० ) एवं धर्माकरशान्ति के समकालीन थे। ये सभी आचार्य अभयाकर गुप्त के अनुयायी थे। अभयाकर गुप्त को बुद्धशासन का संरक्षण करने वाले प्रसिद्ध आचार्यों में अन्तिम माना जाता है[1]। आचार्य अभयाकर गुप्त ( 1084-1103 ई० ) का समय ग्यारहवीं शताब्दी का उत्तरार्ध एवं 12 वीं शताब्दी का पूर्वार्ध माना जाता है। ये विक्रमशील विहार में एक महान आचार्य थे[2]।

अमृतकणिका नामसंगीति टिप्पणी में आचार्य अपने को शबरपा की परम्परा से जोड़ते हुए नमस्कार करते हैं—

विषयविषयी व्योमाश्लेषप्रवृत्त(त्ति)निमित्तकः( कं )
रविशशितमोवर्त्मावृत्त्या शरारिचलक्रियम्।
स्फुरदुरुतरज्ञानज्योतिः श्रुतिशबराधिपं
मणिमयशिलारूढं गूढं नमामि निरापदम्॥

1. बौद्धधर्म का इतिहास—लामा तारानाथ, पृ० 132
2. निष्पन्नयोगावली, गा० ओ० सी० न० 109, भूमिका पृ० 10-11

शबरीपा ( 657 ई० ) प्रसिद्ध 84 सिद्धों में एक थे। सिद्ध शबरीपा की परम्परा में लुइपा ( 669 ई० ), दारिकपा, ( 753 ई० ) सहजयोगिनी चिन्ता ( 765 ई० ) एवं डोम्बीहेरुक ( 777 ई० ) आदि प्रमुख हैं।

आचार्य अनुपमरक्षित ने जो नारोपा ( 990 ई० ) के समकालीन थे, कालचक्रानुसारी षडङ्गयोग पर ग्रन्थ लिखा है। इस पर आचार्य रविश्री ने भी षडङ्गयोगटीका एवं गुणपूर्णी नामक टिप्पणी लिखी है। यद्यपि षडङ्ग योगपरम्परा काफी पुरानी है, तन्ग्युर संग्रह में षडङ्गयोग पर बहुत से ग्रन्थ उपलब्ध हैं। ब्ल्यू एनाल्स के अनुसार षडङ्ग योग परम्परा में निम्नलिखित आचार्य हुए हैं—अवलोकितेश्वर, अनुपमरक्षित, श्रीधरानन्द, भास्करदेव, रविश्रीज्ञान, धर्माकरशान्ति, रत्नरक्षित, नरेन्द्रबोधि, मुक्तिपक्ष, शाक्यरक्षित, सुजात, बुद्धघोष एवं धर्मस्वामी[1]।

कुछ लोग रविश्री को धर्माकरशान्ति का शिष्य मानते हैं, परन्तु शुभाकर गुप्त के अनुसार रविश्रीज्ञान के शिष्य धर्माकरशान्ति थे[2]। विभूतिचन्द्र अपने अमृतकणिकोद्योत में भी अमृतकणिका के पदों की व्याख्या करते हुए कहते हैं—"लक्षतिलकगोत्रगोपालभूपतिगुरोः पण्डितचक्रमणेः धर्माकरशान्तिचरणादधिगतं ज्ञानं तत् टिप्यते"। अतः ज्ञात होता है कि धर्माकरशान्ति रविश्री के गुरु थे।

आचार्य की निम्नलिखित तीन ही रचनाओं की सूचना तन्ग्युर संग्रह में उपलब्ध होती है—

1. षडङ्गयोगटीका। ( तोह० 1368 )
2. गुणपूर्णीनाम षडङ्गयोगटिप्पणी। ( तोह० 1388 )
3. अमृतकणिका आर्यनामसंगीतिटिप्पणी। ( तोह० 1395 )

आचार्य रविश्रीज्ञान कालचक्र के एक महान् आचार्य थे। नामसंगीति पर आचार्य की इस टीका में भी कालचक्रतन्त्रटीका विमलप्रभा को प्रचुर मात्रा में उद्धृत किया है। कालचक्रतन्त्र एवं नामसंगीति दोनों प्रमुख तन्त्र हैं। विमलप्रभाटीकाकार भी स्थान-स्थान पर नामसंगीति को उद्धृत करते हैं और नामसंगीति को साक्षी मानकर कालचक्र के पदों की व्याख्या करते हैं। सेकोद्देशटीका में भी नारोपा ने पुनः पुनः नामसंगीति के श्लोकों को उद्धृत किया है। आचार्य रविश्रीज्ञान के समक्ष सेकोद्देशटीका अवश्य थी, क्योंकि उन्होंने बिना नाम उद्धृत किए ही नामसंगीति पदों की व्याख्या प्रसंग में सेकोद्देश टीका के प्रसंगों का भरपूर उपयोग किया है, विशेष कर षडङ्ग योग के प्रसंग में। नामसंगीति के पदों की व्याख्या के प्रसंग में आचार्य ने कालचक्र तन्त्र ही

1. Blue Annals, page–800
2. Blue Annals, p. 764

नहीं, अपितु हेवज्रतन्त्र, गुह्यसमाज, मूलतन्त्र, सर्वरहस्यतन्त्र आदि अनेक मूल ग्रन्थों एवं नागार्जुन, आर्यदेव, सरहपाद, कृष्णपाद आदि अनेकों आचार्यों के श्लोकों को भी उद्धृत किया है।

टीका के प्रारम्भ में ही आचार्य रविश्री अपने आदि गुरु को नमस्कार करते हैं—

विषयविषयि........................श्रुतिशबराधिपं
मणिमयशिलारूढं गूढं नमामि निरापदम् ॥

विभूतिचन्द्र अपने उद्योत में अमृतकणिका के सम्बन्ध में लिखते हैं कि यह कालचक्र एवं हेवज्र आदि तन्त्रों के रहस्यों एवं श्रीसरह, शबर, कृष्णपाद आदि आचार्यों के उपदेश के आधार पर आचार्य रविश्री ने रची—

श्रीनारोपादपञ्जिका.........श्रीकालचक्रहेवज्रादितन्त्ररहस्यान्विता।
श्रीशबरसरहकृष्णपादाद्युपदेशश्रिता रविश्रियः.......................... ॥

इस टीका में परिच्छेदों के अन्त में आई पुष्पिकाओं तथा तत्तत् परिच्छेदों के विषयों का भी संक्षेप में निर्देश होता है। जैसे—

1. अवधूत्याश्रितषोडशानन्दविशुद्धया षोडशगाथाभिरध्येषितत्वादध्येषणा गाथा षोडश।
2. उष्णीषादिषट्चक्रनाडीमध्यवरटकाकाशसुखानुभवप्रकाशकषड्गाथाभिः प्रतिवचनम्।
3. षट्कुलानि संवृतिपरमार्थसत्यविशुद्धया गाथाद्वयेन षट्चक्रेषु अद्वयज्ञानत्वेन प्रतिपादितानीति षट्कुलावलोकनगाथाद्वयम्।
4. कायवाक्चित्त एव रूपमहायोगसंग्राहकगाथात्रयेण पूर्वोक्तमायाजालाभिसम्बोधिक्रमसूचनात् तथोक्तम्।
5. इति श्रीवज्रसत्त्वद्वारेण उष्णीषललाटकण्ठहृन्नाभिगुह्यमणिशिखरगत्यागतिसूचकचतुर्दशगाथाभिर्बोधिचित्तवज्रस्य प्रतिपादनं कृतम्।
6. पादोनपञ्चविंशतिश्लोक्या सुविशुद्धधर्मधातुज्ञानस्य लोकोत्तरविज्ञानस्कन्धाक्षोभ्यस्वभावेन व्याख्या दर्शिता।
7. हृद्गतप्राणचतुष्टकनिरावरणताप्रतिपादकसपाददशश्लोक्या आदर्शज्ञानस्य लोकोत्तरसत्यरूपस्कन्धवैरोचनमुखेन व्याख्या।
8. इति उष्णीषादिमणिशिखरान्तस्थानसप्तकेषु निरावरणीकृतषट्स्कन्धधात्विन्द्रियविषयकर्मेन्द्रियक्रियाषट्कविशुद्धया द्वाचत्वारिंशत्श्लोक्या प्रत्यवेक्षणाज्ञानव्याख्या।
9. इति द्वादशाङ्गनिरोधद्वादशभूमिप्रतिलम्भविशुद्धया समताज्ञानगाथाश्चतुर्विंशतिः।
10. निरावरणपञ्चदशकलाविशुद्धया सर्वतथागतसमधिगतकार्यकारणलक्षणकृत्यानुष्ठानज्ञानगाथाव्याख्या।

शेष परिच्छेदों की कोई विशिष्ट पुष्पिका नहीं दी गयी है। अन्त में इसकी समाप्ति-पुष्पिका इस प्रकार है—अमृतकणिकानामश्रीनामसंगीतिटिप्पणी समाप्ता। कृतिराचार्यरविश्रीभिक्षुनेति।

'धीः' प्रथम अंक ( पृ० 233-234 ) में उक्त टीका की पांच पाण्डुलिपियों की सूचना दी गई है, उनमें मेरे देखने में आयी तीन पाण्डुलिपियों का परिचय निम्न प्रकार से है—

क— अमृतकणिका नामसंगीतिटिप्पणी

| | |
|---|---|
| लगत संख्या—4.20 | पत्र संख्या—100 |
| आधार—ताड़ पत्र | लिपि—नेवारी |
| आकार—31 × 4.5 से० मी० | पूर्ण। |

यह पाण्डुलिपि राष्ट्रीय अभिलेखालय काठमाण्डू में उपलब्ध है। नेपाल जर्मन मैनुस्क्रिप्ट प्रिजर्वेशन प्रोजेक्ट द्वारा इसका माईक्रोफिल्म करवाया गया है, जिसकी रील संख्या बी० 24.30 है।

ख—अमृतकणिका नामसंगीतिटिप्पणी

| | |
|---|---|
| लगत संख्या—5.169 | पत्र सं०—48 |
| आधार —नेपाली कागज | लिपि—देवनागरी |
| आकार —$12\frac{1}{2}$ × 5 से० मी० | पूर्ण |

यह पाण्डुलिपि भी राष्ट्रीय अभिलेखालय काठमाण्डू में उपलब्ध है। माईक्रोफिल्म में इसकी रील संख्या—बी० 103.14 है।

ग—अमृतकणिका नामसंगीतिटिप्पणी

यह ताडपत्रीय पाण्डुलिपि केसर पुस्तकालय काठमाण्डू में सुरक्षित है। नेपाल जर्मन मैनुस्क्रिप्ट प्रिजर्वेशन प्रोजेक्ट द्वारा इसका माइक्रोफिल्म बनाया गया है, जिसकी रील संख्या सी० 14.10, पत्र संख्या 70 है। यद्यपि यह किञ्चित् त्रुटित है, तथापि पूर्ण है।

उपर्युक्त तीनों प्रतियों में 'क' प्रति ही प्राचीन जान पड़ती है। 'ख' प्रति स्पष्टतया 'क' प्रति से प्रतिलिपि की गई है। 'क' प्रति में पाण्डुलिपि का लेखन काल नेपाली संवत् 600 दिया गया है, अर्थात् यह प्रति 15वीं शताब्दी के उत्तरार्द्ध में लिखी गयी है। इसके लिपिकार वज्राचार्यकुलोत्पन्न रूपराज हैं, जो मणिसंघ नामक विहारवासी थे। "अब्दे व्योमवियत्षडाननयुते कृष्णे सचैत्रे फाल्गुने षष्ठम्यामनुराधके गुरुदिने शुद्धिश्च योगे इमे। बुद्धैर्भाषितधर्मसारनिचयं श्रीनामसंगीतिकं सत्त्वानां हितहेतवे विलिखितं श्रीरूपराजेन च॥ यस्मिन् श्रीमणिसंघनाम्नि च महावैहारसंस्थिते श्रीमन्वज्रविलासिनीं भगवतीं पादारविन्दार्चितम्। वज्राचार्यकुलोद्भूतसगुणवान् धर्मज्ञशास्त्रागमं। शास्ता श्रीरविचन्द्रपादप्रभवात् ख्यातो महीमण्डले॥"

### आचार्य विभूतिचन्द्र

आचार्य विभूतिचन्द्र के यद्यपि पाँच छह ही मौलिक ग्रन्थों की सूचना है, तथापि आचार्य ने सैकड़ों संस्कृत ग्रन्थों का अनुवाद भोट भाषा में किया, जिसकी सूचना तन्युर संग्रह में मिलती है। आचार्य विभूतिचन्द्र 13 वीं शताब्दी में विद्यमान थे और जगद्दल विहार (जगत्तला, बंगाल) के आचार्य थे।[1] आचार्य की एक संक्षिप्त जीवनी भोट साहित्य में उपलब्ध होती है[2]। तदनुसार वे शाक्यश्रीभद्र (1129-1225 ई०) के साथ गये 9 पण्डितों में एक थे। व्याकरण और अभिधर्म के विद्वान् थे, उन्होंने शबरीपा की परम्परा से षडङ्ग योग प्राप्त किया था। वहां पर ड्री खुङ् जिगतेन गोनपो से उनका शास्त्रार्थ हुआ। जब शास्त्रार्थ में वह पराजित हो रहे थे तो उन्होंने महामुद्रावादी ड्री खुङ् के मत की निन्दा की। इस पर ड्री खुङ् के शिष्य अत्यधिक क्रोधित हुए और आचार्य के चीवर नोंच डाले। इससे खिन्न होकर आचार्य ने सात दिनों तक तारा की साधना की। सात दिनों तक लगातार पूजा करने के बाद भी देवी के सन्तुष्ट न होने पर इसका कारण पूछा। तब देवी ने उन्हें प्रायश्चित्त करने एवं प्रायश्चित्त स्वरूप किसी देवता का मन्दिर बनवाने का आदेश दिया। इसके अनन्तर आचार्य ने ड्री खुङ् के पास जाकर प्रायश्चित्त किया। बाद में स्रिङ् मो पर्वत पर चक्रसंवर का एक मन्दिर बनवाया और वहाँ महापण्डित (ड्री खुङ्) के काय के बराबर चक्रसंवर की मूर्ति स्थापित की, जिसके बारे में यह प्रसिद्धि है कि यह आकाश के मध्य में स्थापित है। ये तिब्बत में अनेकों वर्ष रहे और त्रिसंवरमाला ग्रन्थ की रचना की तथा अनेकों संस्कृत ग्रन्थों का भोटानुवाद किया।

यद्यपि इस संक्षिप्त जीवन परिचय में आचार्य के सम्बन्ध में अधिक जानकारी नहीं है, तथापि अन्य सूचनाओं के आधार पर कहा जा सकता है कि आचार्य जगद्दल महाविहार के प्रसिद्ध आचार्यों में एक थे। इस महाविहार की स्थापना पालवंश के अन्तिम राजा रामपाल ने की थी। राजा ने इसमें अवलोकितेश्वर एवं तारा की मूर्तियों की स्थापना की। आचार्य विभूतिचन्द्र एवं दानशील इस विहार के प्रसिद्ध आचार्य थे और मोक्षाकर गुप्त यहाँ के प्रसिद्ध बौद्ध नैयायिक हुए[3]।

विक्रमशील विहार के आचार्य अभयाकर गुप्त के एक शताब्दी पश्चात् भारतवर्ष में बौद्ध धर्म समाप्त हो रहा था। विक्रमशील विश्वविद्यालय को तुर्कों ने जला डाला था। इस समय शाक्यश्रीभद्र (1127-1225 ई०) के साथ 1203 ई० में दानशील एवं संघश्री आदि बौद्ध पण्डितों के साथ आचार्य भी नेपाल होते हुए तिब्बत पहुंचे[4] और वहाँ बौद्ध परम्परा की सुरक्षा की। ब्ल्यु

---

1. भक्तिमार्गी बौद्ध धर्म — नर्मदेश्वर चतुर्वेदी, पृ० 11
2. Biographical Dictionary of Tibet and Tibetan Bueddhism–p 867.
3. Obscure Religious Cult–S. Das gupta, p–13.
4. पुरातत्त्व निबन्धावली–पृ० 218

एवाल्स के अनुसार को ड्रग सोद्नम् ग्यल् छन् (1182-1262 ई०) ने आचार्य को नेपाल से तिब्बत के दिङ्री नामक स्थान में बुलाया और आचार्य से षडङ्गयोग का अध्ययन किया, जिसे आचार्य ने शबरीपा की परम्परा से प्राप्त किया था[1]। तिब्बत में वे वुस्तोन (Bu-sTon) रिन्पोछे (1290-1364 ई०) से भी मिले। वुस्तोन रिन्पोछे ने उनसे सद्धर्म के उपदेश की प्रार्थना की।[2]

विभूतिचन्द्र कालचक्र तन्त्र परम्परावादी आचार्य थे, इस परम्परा में इनकी मुख्य कृति 'अन्तर्मञ्जरी' है। ये अपने उद्योत में अपनी परम्परा का भी किञ्चित् संकेत देते हैं—'श्रीनारोपादपञ्जिका साध्वी श्रीकालचक्रहेवज्रादितन्त्ररहस्यान्विता श्रीशबरसरहकृष्णपादाद्युपदेशाश्रितरविश्रियः..........।'

भोटानुवाद तन्ग्युर संग्रह में इनकी निम्नलिखित रचनाएँ उपलब्ध होती हैं—

1. अन्तर्मञ्जरी। (तोह०—1377)
2. पिण्डीकृतसाधनपञ्जिका। (तोह०—1832)
3. त्रिसंवरप्रभामालानाम। (तोह—3737)
4. बोधिचर्यावतारतात्पर्यपञ्जिका विशेषद्योतनीनाम। (तोह०—3880)

यद्यपि तन्ग्युर संग्रह में उक्त चार ही ग्रन्थ आचार्य के नाम से उद्धृत हैं, तथापि अन्य कृतियाँ भी आचार्य के नाम से उपलब्ध होती हैं—

5. अमृतकणिकोद्योतनिबन्ध[3]।
6. श्रीवज्रविलासिनीस्तोत्र[4]।
7. ज्योतिषवैद्यकक्रोडपत्र[5]।

आचार्य रविश्रीज्ञान की नामसंगीतिटिप्पणी अमृतकणिका पर आचार्य विभूतिचन्द्र की यह उद्योत टीका है। इस टीका की तीन उपलब्ध संस्कृत पाण्डुलिपियों का विवरण 'धीः' प्रथम अंक में दिया जा चुका है। उनमें से दो पाण्डुलिपियों की फोटो प्रति मुझे प्राप्त हुई। परन्तु लिपि की दुरूहता के कारण अभी इसका किसी प्रकार का अध्ययन कर पाने में असमर्थ रहा। द इंस्टीच्यूट फार एडवांस स्टडीज आफ वर्ल्ड रिलिजन की प्रकाशित सूची के अनुसार पाण्डुलिपि का संक्षिप्त विवरण निम्नलिखित है—

---

1. Blue Annals-p. 727.
2. Mystic Tales of Lama Taranath—B. N. Datta, p. 38.
3-4. 'धीः' प्रथम अंक, पृ० 4,234.
5. Journal of Bihar and Orissa Research Society, VOl–XXIII, Part–I, 5-310, पत्र 12, लिपि मागधी।

(क) अमृतकणिकोद्योत

एम० बी० बी० 1—22 समय—1743 ई०

पत्र संख्या 55 आधार—नेपाली कागज

(ख) दूसरी प्रति राष्ट्रीय अभिलेखालय काठमाण्डू की है। तदनुसार संक्षिप्त विवरण निम्नलिखित है—

लगत सं०— 3|655 पत्र सं०—95

आकार— $12\frac{1}{2} \times 5$ सें० मी०, लिपि—देवनागरी

आधार—नेपाली कागज, पूर्ण

ग्रन्थ के प्रारम्भ में शबरपाद और रविश्री दोनों को नमस्कार किया है—

गुरुवरशबरं शिरसावस्थितचरणं रविश्रियं नत्वा।
तदमृतकणिकोद्योतं विभूतिचन्द्रो निबध्नाति॥

इसमें सभी पुष्पिकाएँ संक्षेप में दी गई हैं, जैसे—अध्येषणा, प्रतिवचन इत्यादि। ग्रन्थ की समाप्ति में इसे अमृतकणिकोद्योत'निवर्थः' कहा गया है, सम्भवतः यह 'निबन्ध' होना चाहिए। इसमें आचार्य ने अनेक बौद्ध तन्त्र ग्रन्थों के साथ-साथ महायान शास्त्रों, हिन्दू ग्रन्थों एवं सिद्धों के दोहा पदों को प्रमाण रूप में स्थल स्थल पर उद्धृत किया है।

उपर्युक्त टीका की एक अन्य प्रति तोक्यो विश्वविद्यालय के पुस्तकालय में भी उपलब्ध है[1]। मात्सुनामी सूची के अनुसार उक्त पाण्डुलिपि का संक्षिप्त विवरण निम्नलिखित है—

अमृतकणिकोद्योत
आधार—तालपत्र
पत्र सं०—90
पंक्ति—6
पत्र, 1.2.3.4.88.89, त्रुटित।

## नामसंगीति की पाण्डुलिपियाँ

आर्यमञ्जुश्री नामसंगीति की शताधिक पाण्डुलिपियाँ ताड़पत्र एवं नेपाली पत्रों पर विश्व के विभिन्न पुस्तकालयों में उपलब्ध हैं एवं नेपाल में व्यक्तिगत संग्रहों में भी काफी संख्या में उक्त ग्रन्थ

1. A Catalogue of Sanskrit Mss in Tokyo University library—
S. Matsunami, 1965.

की पाण्डुलिपियाँ सुरक्षित हैं। यद्यपि इन सभी की सूचना देना यहाँ सम्भव नहीं है, तथापि उपलब्ध सूचनाओं के आधार पर यथासंभव पाण्डुलिपियों की सूचना अंकित की जा रही है।

सी० बैन्डल की सूची के अनुसार कैम्ब्रिज विश्वविद्यालय[1] के पुस्तकालय में नामसंगीति की निम्न पाण्डुलिपियाँ उपलब्ध हैं—

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| (1) | पृ० 29 | ए० डी० डी० | | 1104 | नामसंगीति | 25 पत्र |
| (2) | पृ० 47 | ,, | ,, | 1323 | नामसंगीति | 40 पत्र |
| (3) | पृ० 52 | ,, | ,, | 1332 | नामसंगीति | |
| (4) | पृ० 77 | ,, | ,, | 1372 | नामसंगीति | |
| (5) | पृ० 126 | ,, | ,, | 1548 | नामसंगीति | 23 पत्र |
| (6) | पृ० 206 | ,, | ,, | 1708 | नामसंगीति | 2 पत्र |
| (7) | पृ० 62 | ,, | ,, | 1347 | परमार्थनामसंगीति | 63–4 पत्र |

इंस्टीच्यूट आफ एडवांस स्टडीज आफ वर्ल्ड रिलिजन नामक न्यूयार्क[2] की संस्था में उनके सूचीपत्र के अनुसार नामसंगीति की निम्नलिखित पाण्डुलिपियाँ माईक्रोफिश के रूप में उपलब्ध हैं—

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| (1) | एम० बी० बी०–1–102 | नामसंगीति | ताड़पत्र | 11 पत्र |
| (2) | एम० बी० बी०–2–170 | नामसंगीति | नेपाली कागज | 64 पत्र |

नेपाल रिसर्च सेण्टर (नेपाल जर्मन मैनुस्क्रिप्ट प्रिजर्वेशन प्रोजेक्ट) के द्वारा जुलाई 1983 तक नेपाल के विभिन्न पण्डितों एवं बिहारों के संग्रहों में उपलब्ध नामसंगीति की पाण्डुलिपियों का माईक्रोफिल्म तैयार किया गया है। कैटलाग के अनुसार प्राप्त पाण्डुलिपियों की सूचना निम्नलिखित प्रकार से है[3]—

| | |
|---|---|
| (1) मञ्जुश्रीनामसंगीति | संस्कृत/नवीन |
| ताड़पत्र–75, अपूर्ण | व्यक्तिगत/काठमाण्डू |
| आकार 23.2 × 10.3 से.मी. | नं० 799 |
| लिपि–नेवारी | रील नं० डी० 35\|31 |
| किञ्चित् त्रुटित | |

1. Catalogue of Buddhist sanskrit Manuscripts.
2. Microfishe cat. of Buddhist Sanskrit Ms. IASWR.
3. संकलित माइक्रोफिल्म राष्ट्रीय अभिलेखालय काठमाण्डू एवं नेपाल रिसर्च सेन्टर भानेश्वर में उपलब्ध हैं।

| | |
|---|---|
| (2) मञ्जुश्रीनामसंगीति | व्य० । संग |
| उद्धलामा | नं० 13142 |
| ताड़पत्र–९, अपूर्ण | रील नं० इ० 597।23 |
| आकार–22.3 × 8 से.मी. | |
| लिपि–नेवारी | |
| (3) परमार्थनामसंगीति | संस्कृत |
| एम० एम० मिरी | व्य० । पाटन (ललितपुर) |
| पत्र-18, पूर्ण | नं० 5147 |
| आकार 24 × 15.7 से.मी. | रील नं० एच० 316।12 |
| लिपि–नेवारी | |
| नेपाली कागज | |
| (4) परमार्थनामसंगीति | संस्कृत |
| के० महर्जन | व्य० । बुगमती |
| पत्र–48, पूर्ण | एच० 5013 |
| आकार–23 × 8.3 से.मी. | रील सं० एच० 307।8 |
| लिपि–नेवारी | |
| नेपाल सम्बत् 973 | |
| (5) परमार्थनामसंगीति | संस्कृत-नवीन |
| तेजबहादुर | व्य० । काठमाण्डू |
| पत्र–55, अपूर्ण | ई० 619 |
| आकार–28.3 × 8.1 से.मी. | रील नं० ई० 69।2 |
| लिपि–नेवारी | नेपाली कागज |
| पत्र 1,52 अनुपलब्ध | |
| (6) परमार्थनामसंगीति | संस्कृत । नवीन |
| पत्र–43, पूर्ण | व्य० । काठमाण्डू |
| आकार–22.5 × 10 से.मी. | रील सं० ई० 5।5 |
| लिपि–देवनागरी | कागज |

(7) परमार्थनामसंगीति
पत्र–42, अपूर्ण
आकार–27.5 × 21.2 से.मी.
लिपि–देवनागरी
नेपाली सम्बत् 1012

संस्कृत-नवीन
व्य० । काठमाण्डू
डी०–1354
रील० सं० डी० 75।38
कागज

(8) परमार्थनामसंगीति
पत्र–27, अपूर्ण
आकार–22 × 8.5 से.मी.
लिपि–नेवारी
नेपाली सम्बत् 897

व्य० । पाटन (ललितपुर)
एच० 5305
रील सं० एच० 322।3

(9) परमार्थनामसंगीति
पत्र–19, अपूर्ण
आकार–19 × 6.7 से.मी.
लिपि–नेवारी
पत्र–3,5,9,10 अनुपलब्ध

व्य० । सिरूतर
एच० 4918
रील सं० एच० 301।5

(10) परमार्थनामसंगीति
टी० महर्जन
आकार–19 × 2.8 से.मी.
पत्र–36, अपूर्ण
लिपि–नेवारी

व्य० । कीर्तिपुर
एच० 3328
रील सं० एच० 226।15
ठ्यासफु

(11) परमार्थनामसंगीति (अवलोकितेश्वर-स्तोत्र)
आर० बी० महर्जन
पत्र–31, अपूर्ण
आकार–17 × 7.7से.मी.
लिपि–देवनागरी

व्य० । चोभार
एच० 3200
रील सं० एच० 218।10
ठ्यासफु

(12) परमार्थनामसंगीति
आर० बी० महर्जन

व्य० । चोभार
एच० 3198

पत्र–23, पूर्ण — रील सं० एच० 218।8
आकार–27.7 × 9.5 से.मी. — ठ्यासफु
लिपि–देवनागरी

(13) परमार्थनामसंगीति — व्य० । कीर्तिपुर
टी० महर्जन — एच० 3161
पत्र–28 पूर्ण — रील० सं० एच०216।10
आकार–20 × 10.2 से.मी. — ठ्यासफु
लिपि–देवनागरी

(14) परमार्थनामसंगीति — व्य० । पाटन
टी० एल० महर्जन — एच० 3020
पत्र–28, अपूर्ण — रील सं० एच० 207।5
आकार–19 × 5.8 से.मी. — ठ्यासफु
लिपि–नेवारी

(15) परमार्थनामसंगीति — व्य० । कीर्तिपुर
टी० महर्जन — एच० 2739
पत्र–16, अपूर्ण — रील सं० एच० 193।18
आकार–22 × 6.5 से.मी. — नेपाली कागज
लिपि–नेवारी

(16) परमार्थनामसंगीति — व्य० । कीर्तिपुर
टी० महर्जन — एच० 2668
पत्र–17, अपूर्ण — रील सं० एच० 190।9
आकार–15.3 × 11 से.मी. — नेपाली कागज
लिपि–नेवारी

(17) परमार्थनामसंगीति — व्य० । कीर्तिपुर
टी० महर्जन — एच० 2658
पत्र–30, पूर्ण — रील० सं० 189।12
आकार–23 × 19.5 से.मी. — नेपाली कागज
लिपि–नेवारी

(18) परमार्थनामसंगीति
टी० एल० महर्जन
पत्र–16, पूर्ण
आकार–26 × 8.7 से.मी.
लिपि–नेवारी
नेपाली सम्बत् 873

व्य० । पाटन
एच० 2213
रील सं० एच० 163|4

(19) पारमार्थनामसंगीति
टी० एल० महर्जन
पत्र–34, पूर्ण
आकार–23 × 11.5 से.मी.
लिपि–देवनागरी

व्य० । पाटन
एच० 1944
रील सं० एच० 145|14
ठ्यासफु

(20) परमार्थनामसंगीति
बी० आर० वज्राचार्य
पत्र–20, पूर्ण
आकार–20 × 7 से.मो
लिपि–नेवारी

व्य० । पाटन
एच० 1403
रील सं० एच० 103|8
नेपाली कागज

(21) परमार्थनामसंगीति
टी० महर्जन
पत्र–34, अपूर्ण
आकार–18.5 × 7.5 से.मी.
लिपि–नेवारी

व्य० । कीर्तिपुर
एच० 1269
रील सं० एच० 94|2
ठ्यासफु

(22) परमार्थनामसंगीति
टी० महर्जन
पत्र–31, पूर्ण
आकार–25.9 × 10.2 से.मो.
लिपि–नेवारी
नेपाली सम्बत्–990

व्य० । कीर्तिपुर
एच० 1255
रील सं० एच० 93|6

(23) परमार्थनामसंगीति — व्य० । पाटन
टी० एल० महर्जन — एच० 780
पत्र–30, अपूर्ण — रील सं० एच० 64|10
आकार–20.8 × 8.5 से.मी.
लिपि–नेवारी

(24) परमार्थनामसंगीति — व्य० । पाटन
पत्र–25, अपूर्ण — एच० 752
आकार–24 × 7.8 से.मी. — रील सं० एच० 62|7
लिपि–नेवारी — कागज

(25) परमार्थनामसंगीति — व्य० । पाटन
बी० आर० वज्राचार्य — एच० 584
पत्र–20, पूर्ण — रील सं० एच० 50|2
आकार–20 × 7 सेमी०
लिपि–नेवारी

(26) परमार्थनामसंगीति — व्य० । पाटन
पत्र–128, अपूर्ण — एच० 418
लिपि–नेवारी — रील सं० एच० 32|2
नेपाली सम्बत्–916

(27) परमार्थनामसंगीति — व्य० । पाटन
वज्राचार्य — एच० 373
पत्र–35, पूर्ण — रील सं० एच० 27|3
आकार–22.2 × 8.5 से.मी. — thyasaphu
लिपि–नेवारी

(28) परमार्थनामसंगीति — व्य० । पाटन
पत्र–21, पूर्ण — जी० 43
आकार–18.7 × 7.8 सेमी० — रील सं० जी० 3|7
लिपि–देवनागरी — कागज

(29) परमार्थनामसंगीति | व्य० । पाटन
आशाकाजी वज्राचार्य | इ० 13102
लिपि–नेवारी | रील सं० इ० 596|6
ने० सम्बत्–801

(30) परमार्थनामसंगीति | व्य० । काठमाण्डू
सी० एम० वज्राचार्य | इ० 9990
पत्र–3, अपूर्ण | रील सं० इ० 490|15
आकार–27.7 × 6.4 से.मी. | कागज

(31) परमार्थनामसंगीति | व्य० । काठमाण्डू
एन० बी० वज्राचार्य | इ० 9611
पत्र–36, अपूर्ण | रील सं० इ० 461|10
आकार–22.5 × 10.4 से.मी. | ठ्यासफु
लिपि–नेवारी

(32) परमार्थनामसंगीति | व्य० । काठमाण्डू
पी० आर० वज्राचार्य | इ० 8432
पत्र–18, पूर्ण | रील नं० इ० 408|10
आकार–24 × 13 से.मी. | कागज
लिपि–नेवारी

(33) परमार्थनामसंगीति | व्य० । काठमाण्डू
पत्र–19, पूर्ण | रील न० इ० 377|30
आकार–23.8 × 11 से.मी. | कागज
लिपि–देवनागरी

(34) परमार्थनामसंगीति | व्य० । भक्तपुर
पी० आर० वज्राचार्य | इ० 7350
पत्र–21, पूर्ण | रील सं० इ० 356|17
आकार–18.7 × 8.4 से.मी. | कागज
लिपि–देवनागरी

| | |
|---|---|
| (35) परमार्थनामसंगीति | व्य० । भक्तपुर |
| रामभट्ट | इ० 6341 |
| पत्र–39, पूर्ण | रील सं० इ० 311।5 |
| आकार–48 × 10.3 से.मी. | कागज |
| लिपि–देवनागरी | |
| (36) परमार्थनामसंगीति | व्य० । काठमाण्डू |
| वज्राचार्य | इ० 1897 |
| पत्र–11, अपूर्ण | रील सं० इ० 127।36 |
| आकार–24 × 7.5 से.मी. | कागज |
| लिपि–देवनागरी | |
| (37) परमार्थनामसंगीति | व्य० । काठमाण्डू |
| तेजबहादुर | इ० 524 |
| पत्र–24, पूर्ण | रील सं० इ० 46।1 |
| आकार–18.2 × 11.7 से.मी. | |
| लिपि–देवनागरी | |
| (38) परमार्थनामसंगीति | व्य०। काठमाण्डू |
| पत्र–39, अपूर्ण | एन० 393 |
| आकार–15.9 × 7.8 से.मी. | रील नं० डी० 22।8 |
| लिपि–नेवारी | |
| ने० सं० 1004 | |
| (39) नामसंगीति | रील नं० |
| | सी० 70।1, 102।21 |
| (40) नामसंगीति | व्य० । कीर्तिपुर |
| टी० महर्जन | एच० 1250 |
| पत्र–34, अपूर्ण | रील सं० एच० 93।1 |
| आकार–24.2 × 10.5 से.मी. | |
| लिपि–नेवारी | |
| (41) नामसंगीति | व्य० । शंखु |
| जी० एन० श्रेष्ठ | एच० 621 |

पत्र–24, अपूर्ण
आकार–18.3 × 6.8 से.मी.
लिपि–नेवारी

रील सं० एच० 54|8
नेपाली कागज

(42) नामसंगीति
रामभक्त
पत्र–24, अपूर्ण
आकार–24.4 × 8.1 से.मी.
लिपि–नेवारी

व्य० | भक्तपुर
जी० 5560
रील० सं० जी० 238|4
कागज

(43) नामसंगीति
पी० एन० जोशी
पत्र–6, अपूर्ण
आकार–22.5 × 10.6 से.मी.
लिपि–देवनागरी

व्य० | भक्तपुर
जी० 4373
रील सं० जी० 209|7

(44) नामसंगीति
पी० एन० जोशी
पत्र–14, अपूर्ण
आकार–25.5 × 10.6 से.मी.
लिपि–देवनागरी
ने० सम्बत् 973

व्यय | भक्तपुर
जी० 4466
रील सं० जी० 203|29
कागज

(45) नामसंगीति
सी० एम० वज्राचार्य
पत्र–14, पूर्ण
आकार–23.7 × 9.2 से.मी.
लिपि–नेवारी

व्य० | काठमाण्डू
इ० 11635
रील सं० इ० 537|8
कागज

(46) नामसंगीति
सी० एम० वज्राचार्य
पत्र–11, पूर्ण
आकार–15 × 7.6 से.मी.
लिपि–देवनागरी

व्य० | काठमाण्डू
इ० 10617
रील नं० इ० 493|13
ठ्यासफु

(47) नामसंगीति — व्य० । काठमाण्डू
सी० एम० वज्राचार्य — इ० 10617
पत्र–9, अपूर्ण — रील सं० इ० 493|8
आकार–21.7 × 7.4 से.मी.
लिपि–नेवारी

(48) नामसंगीति — व्य० । काठमाण्डू
सी० एम० वज्राचार्य — इ० 10612
पत्र–24, अपूर्ण — रील सं० इ० 493|3
आकार–21.8 × 7.4 से.मी. — कागज
लिपि–नेवारी

(49) नामसंगीति — व्य० । काठमाण्डू
सी० एम० वज्राचार्य — इ० 10610
पत्र–23, अपूर्ण — रील सं० इ 492|46
आकार–23.2 × 10.4 से.मी.
लिपि–देवनागरी

(50) नामसंगीति — व्य० । काठमाण्डू
तीर्थ — इ० 6496
पत्र–20, पूर्ण — रील सं० इ० 280|19
आकार–17.8 × 6.8 से.मी. — कागज
लिपि–नेवारी

(51) नामसंगीति — व्य० । संखु
एम० गंगा — इ० 4159
पत्र–5, — रील नं० ई० 219|8
लिपि–देवनागरी

(52) नामसंगीति — व्य० । संखु
जी० नाथ — इ० 4947
पत्र–25, पूर्ण — रील सं० इ० 259|22
आकार–18.3 × 6.5 से.मी. — कागज
लिपि–नेवारी

(53) नामसंगीति
विहार
पत्र–2-24, अपूर्ण
आकार–18.9 × 6.8 से.मी.
लिपि–नेवारी

व्य० । काठमाण्डू
डी० 574
रील सं० डी० 27।46
कागज

(54) नामसंगीति
विहार
पत्र–21, अपूर्ण
आकार–17 × 7.5 से.मी.
लिपि–नेवारी

व्य० । काठमाण्डू
डी० 44
रील सं० डी० 24।10

(55) नामसंगीति
केसर लायब्रेरी
पत्र–18, अपूर्ण
आकार–26 × 5 से.मी.
लिपि–नेवारी
नेपाली संवत्–242

काठमाण्डू
मैनु० सं० 118
रील नं० सी० 13।6

(56) नामसंगीति
विहार
पत्र–18, पूर्ण
आकार–25.5 × 15 से.मी.
लिपि–देवनागरी

व्य० । काठमाण्डू
डी० 457
रील सं० डी० 24।27

उपर्युक्त पाण्डुलिपियों के अतिरिक्त भी व्यक्तिगत संग्रहों में नामसंगीति की अन्य बहुत सी पाण्डुलिपियाँ उपलब्ध होती हैं, जिन्हें स्तोत्र आदि अन्य संग्रहों के साथ संलग्न कर दिया गया है।

नेपाल राष्ट्रिय अभिलेखालय, काठमाण्डू में भी नामसंगीति की अनेक पाण्डुलिपियाँ ताड़पत्र एवं नेपाली कागजों में संरक्षित हैं। अभिलेखालय की प्राप्त सूची के अनुसार उनका विवरण निम्नलिखित है—

| क्र० सं० | लगत सं० | ग्रन्थ | वि० सं० | आधार | पत्र सं० | लिपि |
|---|---|---|---|---|---|---|
| 1. | च० 2285 | नामसंगीति | 12 | ताड़पत्र | 18 | नेवारी |
| 2. | पं० 163 | परमार्थनामसंगीति | 13 | ,, | 30 | नेवारी |
| 3. | पं० 164 | परमार्थनामसंगीति | 14 क | ,, | 24 | नेवारी |
| 4. | पं० 167 | परमार्थनामसंगीति | 692 | नीलपत्र | 17 | रंजना |
| 5. | च० 1607 | नामसंगीति | 693 | नीलपत्र | 30 | रंजना |
| 6. | च० 1154 | नामसंगीति | 695 | कागज | 23 | नेवारी |
| 7. | च० 2560 | नामसंगीति | 696 | कागज | ठ्यासफु | नेवारी |
| 8. | च० 290 | नामसंगीति | 697 | कागज | 28 | नेवारी |
| 9. | प्र० 1696 | नामसंगीति | 698 | कागज | ठ्यासफु | नेवारी |
| 10. | प्र० 1696 | नामसंगीति | 699 | कागज | ठ्यासफु | नेवारी |
| 11. | च० 989 | नामसंगीति | 701 | कागज | 30 | नेवारी |
| 12. | पं० 165 | नामसंगीति | 702 | कागज | 30 | नेवारी |
| 13. | पं० 165 | नामसंगीति | 703 | नीलपत्र | 33 | नेवारी |
| 14. | च० 288 | नामसंगीति | 705 | कागज | 59 | रंजना |
| 15. | पं० 161 | परमार्थनामसंगीति | 708 | कागज | 30 | नेवारी |
| 16. | च० 1098 | परमार्थनामसंगीति | 709 | कागज | ठ्यासफु | नेवारी |
| 17. | च० 338 | परमार्थनामसंगीति | 710 | कागज | ठ्यासफु | नेवारी |
| 18. | द्वि० 211 | परमार्थनामसंगीति | 719 | नीलपत्र | 30 | रंजना |
| 19. | पं० 130 | नामसंगीतिस्तोत्रसंग्रह | 929 | कागज | 9 | नेवारी |
| 20. | च० 2089 | नामसंगीतिस्तोत्रसंग्रह | 630 | कागज | ठ्यासफु | नेवारी |
| 21. | पं० 162 | परमार्थनामसंगीति | 634 | कागज | 8 | देवनागरी |
| 22. | च० 97 | परमार्थनामसंगीति | 635 | ,, | 8 | ,, |

नेपाल राष्ट्रीय अभिलेखालय में इनके अतिरिक्त अन्य प्रतियां भी प्राप्त हो सकती हैं। पाण्डुलिपियों की विश्लेषणात्मक विस्तृत सूचना के अभाव में इन्हीं 22 मातृकाओं की सूचना यहाँ अंकित की गई है।

माईक्रोफिल्म कैटलाग आफ बुद्धिस्ट संस्कृत मैनुस्क्रिप्ट इन नेपाल, बुद्धिस्ट लायब्रेरी जापान 1981, भाग-1, हिदेनोबु ताकाओका के अनुसार 13 नामसंगीति की पाण्डुलिपियाँ नेपाल के व्यक्तिगत संग्रहों में उपलब्ध हैं, जिनका माइक्रोफिल्म तैयार किया गया है। जिनका विवरण पृष्ठ संख्या—36, 45, 52, 114, 117, 83, 101, 111, 59, 67, 69, 79, 83 में उल्लिखित है।

टोक्यो विश्वविद्यालय, जापान के पुस्तकालय में भी मात्सुनामी[1] की सूची के अनुसार 9 पाण्डुलिपियाँ नामसंगीति की हैं। जिनकी पाण्डुलिपि सं० 207, 208, 209, 210, 211, 212, 213, 214 एवं 296–II हैं। इसकी एक अन्य प्रति इण्डिया आफिस लायब्रेरी में भी उपलब्ध है[2]।

उपर्युक्त सभी पाण्डुलिपियों का कालनिर्णय एक कठिन समस्या है, क्योंकि अधिकतर मातृकाएँ व्यक्तिगत संग्रहों में संरक्षित हैं। तथापि सूची के अनुसार कुछ पाण्डुलिपियों का लेखन-काल अंकित है। तदनुसार अधिकतर प्रतियां नेपाली संवत् 800 से 1000 के मध्य की हैं। फिर भी कुछ मातृकाएँ निश्चय ही काफी प्राचीन प्रतीत होती हैं, इनमें से एक केसर पुस्तकालय में संरक्षित ताड़पत्रीय प्रति है (सं० 118), जिसका समय नेपाली संवत् 242 है, अतः यह 10वीं 11वीं शताब्दी की जान पड़ती है। एक अन्य ताड़पत्रीय प्रति राष्ट्रीय अभिलेखालय में उपलब्ध है (लगत सं० च 2285)। इसके अन्त में लिपिकार ने जो समय दिया है, तदनुसार यह नेपाली संवत् 351 अश्विनी शुक्ल प्रतिपदा शनिश्चर के दिन लिपिबद्ध की गई है। अतः यह प्रति भी 13वीं शताब्दी के लगभग की विदित होती है।[3]

●

---

1. A Catalogue of Sanskrit Manuscript in Tokyo University library By. S. Matsunami 1965.
2. Catalogue of Sanskrit and Prakrit Mss in the library of India office Vol–II, Part–II, Page–1408, No–7759.
3. नामसंगीति के सम्पादित चारों संस्करणों में प्रयुक्त पाण्डुलिपियों का विवरण यहाँ नहीं दिया गया है।

# बौद्ध तन्त्रों में बिन्दु का वर्णन

—डॉ० ठाकुरसेन नेगी—

[ 'धी:' के प्रथम और द्वितीय अंक में शरीर स्थित नाड़ी, वायु और चक्रों का वर्णन किया गया है। अब प्रस्तुत निबन्ध में गृहसदृश नाड़ी एवं स्वामीसदृश वायु को आधार बना कर अविशुद्ध ( कषाय ) शुक्र-रूपी बिन्दु कहाँ पर स्थित है तथा वह किस तरह से संचरित होता है, इसका वर्णन किया जा रहा है। ]

नाड़ियों में अवस्थित अविशुद्ध (कषाय) के 36 बिन्दु मानव शरीर में स्थित हैं। नाड़ी और वायु पर आश्रित होने के कारण नाड़ी और वायु के पश्चात् अब यहाँ बिन्दु का वर्णन किया जा रहा है।

च्युति ( संक्रान्ति ) की वासना से भव ( संसार ) की निष्पत्ति होती है, किन्तु उसके बन्धन तथा बिन्दु को मर्माहत किये बिना 'चित्तवज्र' सिद्ध नहीं होता, मर्माहत कर मार्ग में उत्थापन ( प्रवेश ) के लिए उसकी स्थिति का ज्ञान होना आवश्यक है।

गृहसदृश नाड़ी एवं स्वामीसदृश वायु को आधार बना कर स्थित अविशुद्ध शुक्र रूपी बिन्दु कहाँ पर अवस्थित है और वह किस प्रकार संचरित ( स्पन्दित ) होता है, प्रस्तुत निबन्ध में इसका वर्णन किया जायेगा।

**बिन्दु का स्वरूप और उसका वर्गीकरण**

बिन्दु तीन भागों में विभक्त है—

1. मूल निष्प्रपञ्च बिन्दु।
2. चित्त के अप्रतीत ( अनवबुद्ध ) होने के कारण भ्रान्त अविद्या बिन्दु।
3. बन्धन कारक होने से द्रव्य, मन्त्र और वायु इन तीनों से अन्वित बिन्दु।

1. मूल निष्प्रपञ्च बिन्दु—तीन बिन्दुओं में प्रथम निष्प्रपञ्च बिन्दु स्वचित्त सहज ज्ञान है। चित्त का स्वभाव शून्य है, जो निष्प्रपञ्च धर्मकाय है तथा स्वाभाविक प्रभास्वरता ही संभोगकाय है और अनिरुद्ध करुणा द्वारा जो निष्पन्न होता है, वह निर्माणकाय है। इस प्रकार यह तीन कायों के स्वभाव में स्थित है। इन तीन कायों के सत्त्व में होने के लक्षण ( चिह्न ) वर्तमान पृथग्जन अवस्था में भी भावनाबल द्वारा अनुभूत होते हैं।

2. भ्रान्त अविद्या बिन्दु—यह मूल निष्प्रपञ्च बिन्दु के वायु संसर्ग द्वारा शुक्र-शोणित ( श्वेत-रक्त ) मिश्रित होने के कारण श्वेतांश द्वारा धारण और रक्तांश द्वारा ग्रहण करता हुआ

उत्पन्न होता है, क्योंकि तथता, अद्वयता एवं नीरूपता को न जानना ही अविद्या है और संसारान्त तक किसी के भी द्वारा अविनष्ट होने के कारण इसे अविद्याबिन्दु कहा गया है।

3. अन्वित बिन्दु—इसका विवरण नीचे दिया जा रहा है।

**आश्रय अवस्था के तीन अन्वित बिन्दुओं की व्यवस्था**

अविद्याबिन्दु में सामान्य रूप से—(1) मन्त्रबिन्दु, (2) वायुबिन्दु और (3) द्रव्यबिन्दु ये तीन बिन्दु हैं। विशेष रूप से इन तीनों को भी शुद्ध आधार और शुद्ध कर्ता के रूप में विभक्त कर इसके छः भेद किये जाते हैं, जो निम्नलिखित हैं—

(1) **मन्त्रबिन्दु, प्रथम**—अविद्या, संस्कार और विज्ञान द्वारा परिकल्पित वेदना, संज्ञा, संस्कार और विज्ञान इन चार नामों में परिवर्तित होने के कारण संज्ञा अर्थ को धारण करने वाला शुद्ध मन्त्रबिन्दु कहते हैं।

**द्वितीय**—प्रतिपक्ष की देवभावना तथा मन्त्रजापादि द्वारा कल्पना के विशोधन करने को शुद्धिकारक परिकल्पित मन्त्रबिन्दु कहते हैं।

(2) **वायुबिन्दु, तृतीय**—आलम्बनप्रत्यय, अधिपतिप्रत्यय एवं समनन्तरप्रत्यय, इन तीन प्रत्ययों के वश से वायुधातु चित्त को चंचल करने में समर्थ होता है। इसलिए वायु द्वारा कृत आधारशुद्धि को वायुबिन्दु कहते हैं।

**चतुर्थ**—चंचल वायु के इस बन्धनक्रम का शुद्धिकारक वायुबिन्दु है, ऐसा तन्त्रागमों में कहा गया है[1]।

(3) **द्रव्यबिन्दु पंचम**—इन्द्रिय ज्ञान के विषय के रूप में प्रतिभासित होने वाले पाँच अर्थ एवं रूप-स्कन्ध द्वारा संगृहीत शुक्रशोणित पञ्चधातु के द्रव्यबिन्दु हैं, जो शुद्ध द्रव्यबिन्दु हैं।

**छठा**—अविशुद्ध ( कषाय ) शुक्रबिन्दु उसके बन्धनक्रम को शुद्ध करने वाला द्रव्यबिन्दु है, ऐसा वर्णन जिन महावज्रधर ने [1]अनुत्तरयोगतन्त्र वज्रमाला में किया है।

द्रव्यबिन्दु का विस्तार से वर्णन करने के पाँच वर्ग हैं—

1. अन्तराभव के प्रत्यय द्वारा उपसंहार।
2. द्विरस ( शुक्र-शोणित ) रचना का वर्णन।
3. द्विरस का अविशुद्ध ( कषाय ) में परिवर्तन।
4. 36 धातुओं का विस्तार से वर्णन।
5. शुक्र-शोणित अंश का च्युतिक्रम।

---

1. विस्तृत जानकारी के लिए वज्रमालाभिधानमहायोगतन्त्र एवं इसकी बृहट्टीका गम्भीरार्थदीपिका का तिब्बती संस्करण देखें।

## 1. अन्तराभव के प्रत्यय द्वारा उपसंहार

उपर्युक्त तीनबिन्दुओं में से द्रव्यबिन्दु बाह्य भाजनलोक द्वारा संगृहीतहोने से बाह्यबिन्दु तथा आभ्यन्तर में वज्रदेह द्वारा संगृहीत होने से आभ्यन्तर बिन्दु, इस प्रकार द्रव्यबिन्दु दो प्रकार का है।

आभ्यन्तर के अर्थ में प्रयुक्त बिन्दु से तात्पर्य सत्त्व के प्रथम गर्भ में प्रतिसन्धि ग्रहण के समय ज्ञानस्वभाव अन्तराभव के उपस्थित होने से माता पिता के द्वारा स्खलित शुक्र-शोणित रस के प्रति ममाग्रह रूपी हेतुप्रत्यय से यदि सत्त्व पुरुष के रूप में उत्पन्न होता है, तो इससे माता को आसक्ति होती है तथा पिता को मत्सर।

इस प्रकार इस निर्वृति अभिनिवेश द्वारा सत्त्व गर्भ में प्रवेश करता है तथा धातुक्रम द्वारा 38 हफ्ते में कललादि[1] रूप से वृद्धि को प्राप्त करता है। संवरोदयतन्त्रराज में कहा है—

शुक्रशोणितयोर्मध्ये बिन्दुरूपेण तिष्ठति।
प्रथमं कललावस्था अर्बुदं च द्वितीकम् ॥ 17 ॥
तृतीयः पेशितो जातश्चतुर्थं घनमेव च।
वायुना प्रेष्यमाणस्य मांसाकारवद् भवेत् ॥ 18 ॥
पञ्चमासगतं बीजं षष्ठे स्फोटः प्रजायते।
केशरोमनखचिह्नं सप्तमासेन जायते ॥ 19 ॥
इन्द्रियाणि च रूपाणि व्यज्यन्तेऽष्टममासतः।
सम्पूर्णं नवमासेन चेतना दशमासतः ॥ 20 ॥

## 2. द्विरस ( शुक्र-शोणित ) रचना का वर्णन

द्रव्यबिन्दु में (1) शुक्रांश और (2) शोणितांश इस प्रकार दो विभेद किये गये हैं।

(1) शुक्रांश ( श्वेतभाग ) रस—यह शुक्रांश रस मध्यनाड़ी के ऊपर स्थित होता है तथा इसका आकार हुँ स्वभाव अधोविलोकित, परिमाण में सर्षप के तुल्य होता है। इसका रंग श्वेत, स्निग्ध, उज्ज्वल एवं महातेजसदृश होता है।

---

1. कललादि आठ अवस्थाओं का वर्णन निम्नलिखित ग्रन्थों में है—
   - i योगाचारभूमिशास्त्र।
   - ii अभिधर्मकोष।
   - iii विसुद्धिमग्गो।
   - iv योगिनीजालमहातन्त्र।
   - v महासंवरोदयतन्त्र एवं इसकी बृहट्टीका पद्मिनी।
   - vi अभिधानोत्तरतन्त्र।
   - vii गुह्यातिगुह्यतन्त्र।
   - viii वज्रवाराहीरहस्य।

यह प्रभास्वर आमलक के सदृश है। यह पिता से प्राप्त होता है। पिता का यह शुक्रांश सर्व-श्रेष्ठ है इस रस अंश का स्वभाव हेरुक एवं महासुखोपाय है, जो अकनिष्ठ पद के वेग से उत्पन्न होता है।

(2) शोणितांश—यह रस नाभि के अधःभाग की तीन नाड़ियों के संगम में स्थित है, इसका रंग लाल है, यह माता से प्राप्त होता है तथा यह अत्युष्ण होने से प्रभास्वर भी होता है।

उदाहरणार्थ—यह वडवानल के सदृश है। इस बिन्दु का आकार ह्रस्व 'अ' के सदृश या पूर्णविराम के सदृश है तथा इस शोणितांश का स्वभाव वज्रवाराही एवं प्रज्ञाशून्यतास्वरूप है।

सामान्य पिण्डार्थ—शुक्रांश रस के सुख में रमणीयता ( मनोहरता ) होने के कारण इसे वसन्त तथा शोणितांश के सुख में स्थैर्य ( दृढता ) होने के कारण इसे तन्त्रशास्त्रों में बिन्दु कहा गया है।

### 3. द्विरस का अविशुद्ध ( कषाय ) में परिवर्तन

इन दो रसों पर आश्रित होने के कारण अविशुद्ध धातुएँ भी दो हैं। शोणितांश रक्त का स्वभाव सूर्यधातु है, इस ह्रस्व 'अ' के द्वारा अग्नि का उत्पाद होने से यह रसना नाड़ी में उत्पन्न होता है। शुक्रबिन्दु शिरस् से प्रपतित होता है तथा उसका ललना नाड़ी में अधःपतन होता है।

### खाद्य-पेय सामग्री द्वारा रस आदि का निर्माण

आध्यात्मिक यज्ञ में शरीर हवनकुण्ड तथा बाहर की खाद्य एवं पेय सामग्री आहुति द्रव्य के सदृश है तथा ललना रसना द्वारा उत्पन्न दो हाथ पात्र एवं श्रुवा के सदृश हैं, मुख हवनकुण्ड के सदृश है। वहाँ पर स्कन्ध, धातु, आयतन, शून्यतास्वभाव देव के रूप में सिद्ध लोगों की पूजा ( अर्चना ) एवं पोषण करते हैं।

च्युति ( संक्रान्ति ) कर्म करने वाली समान वायु है, श्लेष्मा क्लेदकारक एवं पित्त पाचन-कारक है। इसलिए यह तीनों त्रिमुख अग्निदेव के स्वभाव में स्थित हैं।

इनमें से प्रथम (पित्त) द्वारा खाद्य एवं पेय सामग्री का ज्वलन ( ताप ) होता है। द्वितीय—(श्लेष्मा) द्वारा पचाकर गलाया जाता है। तृतीय—(वायु) द्वारा विशोषण होता है। इस प्रकार से रसों में क्रम से परिवर्तन होता है।

### आभ्यन्तर के सात रसों की उत्पत्ति

आमाशय में रस का कषाय निर्मित होता है। अन्न-पान ( खाद्य-पेय ) का रस प्लीहा में चार महानाड़ियों से होता हुआ महारक्त में परिवर्तित होकर सभी नाड़ी-स्थानों में व्याप्त होता है। यही रक्त एक दिन में रसकषाय से निर्मित होकर इसके द्वारा मांस की उत्पत्ति होती है। यही

मांस एक दिन में रस एवं रक्त कषाय से फलित होता है। इनके द्वारा मेदस् की वृद्धि होती है। तदनन्तर एक दिन में रसादि कषाय से अस्थि निर्मित होती है। इन सबसे मज्जा की उत्पत्ति होती है। यही मज्जा एक दिन में निर्मित होकर तदनन्तर इन रसों से शुक्र की उत्पत्ति करती है। इस प्रकार खाद्य एवं पेय सामग्री से सात दिन में सप्त रसादि कषाय के रूप में परिणत होते हुए शुक्र तक इनमें सात परिवर्तन होते हैं।

यही अष्टांग वैद्यक में देह के द्वारा गृहीत सप्त रस तथा कालचक्रादि तन्त्रग्रन्थों में आभ्यन्तर सप्त रसों की उत्पत्ति के रूप में विस्तृत वर्णित है।[1]

## अविशुद्ध (कषाय) रस का परित्याग (निःसरण)

इस प्रकार यह खाद्य एवं पेय सामग्री ज्वलित, पाचित और विशोषित होकर ठोस एवं तरल सप्त धातुओं के रूप में शरीरमें यथास्थान पहुँच जाती है। अवशिष्ट मल का भी अंतड़ियों में होते हुए क्रमशः मलद्वार से बहिर्गमन होता है तथा तरल द्रव्य का मूत्राशय में एकत्र होकर मूत्रमार्ग द्वारा बहिर्गमन होता है। इस प्रकार प्रतिदिन रसादि द्वारा एकैक अविशुद्ध (कषाय) रूप से भिन्न-भिन्न रूप में मलों की उत्पत्ति होती है। जो इस प्रकार है—

रक्त कषाय से प्लीहन के स्थान में पित्त की उत्पत्ति होती है। पित्त के रस से देह में लसिका की उत्पत्ति होती है। इस पित्त कषाय का अधः गमन होने पर उसके द्वारा मल एवं मूत्र के गन्ध एवं पीत रंग की उत्पत्ति होती है। मांस कषाय से चर्म एवं मल की उत्पत्ति होती है। मेदस् कषाय से गुल्म की उत्पत्ति होती है। अस्थि कषाय से दांत एवं नाखून की उत्पत्ति होती है। मज्जा कषाय से भीतर के श्लेष्मन्, सिंघाणक एवं कफ की उत्पत्ति होती है।

## शुक्र का रस और उसका कषाय में परिवर्तन

यह शुक्र एक दिन में रस आदि कषाय से अलग होने के कारण इस कषाय रस का मध्य नाड़ी के अधःभाग में प्रपतन होकर इन्द्रिय एवं रोमादि द्वारा बहिर्गमन होता है। यह रस देह को बल, ओजस्, तेजस्, एवं वर्ण प्रदान करता है[2]।

---

1. सप्त रस की उत्पत्ति का विस्तार से वर्णन निम्नलिखित तन्त्र ग्रन्थों में है—
   I कालचक्रतन्त्र एवं इसकी बृहट्टीका विमलप्रभा।
   II वज्रमालाभिधानमहायोगतन्त्र एवं इसकी बृहट्टीका गम्भीरार्थदीपिका।
   III गुह्यातिगुह्यतन्त्र।
   IV वैद्याष्टांग।
2. शुक्र का रस और कषाय में परिवर्तन का विस्तार से वर्णन निम्नलिखित तन्त्र ग्रन्थों में है—
   I कालचक्र तन्त्र एवं इसकी बृहट्टीका विमलप्रभा।
   II हेवज्रतन्त्र एवं इसकी बृहट्टीकाएँ 1. योगरत्नमाला 2. मुक्तिकावली 3. रत्नावली आदि।

अग्नि, एवं वायु ये चार मुख्य धातुएँ व्याप्त होती हैं। इन चार में से प्रत्येक के भी चार-चार भेद होते हैं, यथा पृथिवी की पृथिवी, पृथिवी का अप, पृथिवी का अग्नि, पृथिवी का वायु, एवं जल का जल, जल का अग्नि, जल का वायु और जल की पृथिवी। इसी प्रकार अग्नि और वायु के भी सूक्ष्म विभेद होते हैं। अतः चार के चार-चार भेद होने से $(4 \times 4) = 16$ भेद वाले 16 नाड़ी दलों से युक्त होने के कारण बन्धन क्रम के उपाय एवं प्रज्ञा इन दो से इन 16 अंशों का कण्ठचक्र अर्थात् संभोगचक्र में प्रपात होता है तथा महासुख के परिपक्व होने से यह संख्या घट कर 16 के आधे भाग 8 अंश का हृदय चक्र में प्रपात होता है। इस 8 भाग के भी आधे 4 भाग का नाभिचक्र की चार मुख्य नाड़ियों में प्रपात होता है। तत्पश्चात् इनके द्वारा बिन्दु के साथ संयुक्त होने पर रक्तभाग रस का चण्डाली की अग्नि में प्रपात होता है।

अतः शङ्खिनी नाड़ी में किञ्चित्कालिक वास के काल में शुक्ल पक्ष के पूर्ण होने पर 16 वें भाग में परिवर्तन होता है। इस प्रकार महासुख के परिपूर्ण होने पर इसकी व्यापकता को सीमित न कर सकने से इसका बाह्य में प्रस्रवण होता है। इस पर आश्रित होने से देह के बाहर पर्वों ( ग्रन्थियों ) में भी तिथिस्वभाव धातुओं की च्युति होती है, जो वर्तमान में ऊर्ध्व में प्रतीत होती है। इस प्रकार शुक्ल पक्ष में शुक्र की वृद्धि, कृष्ण पक्ष में ह्रास तथा कृष्ण पक्ष में शोणित अंश की वृद्धि, शुक्ल पक्ष में ह्रास, इस क्रम से बिन्दु की रसच्युति होती है।

उपर्युक्त वर्णन कालचक्रतन्त्र, ज्योतिष एवं भैषज्य शास्त्रों में कथित नय के अनुसार है[1]।

**च्युति (संक्रान्ति) के कृत्य**

त्रिविष (राग, द्वेष, मोह) सास्रव क्लेशों को उत्पन्न करते हैं तथा धातुच्युति तक बिन्दु की वृद्धि करते हैं। सत्त्वों का हृदय सुखाभिलाषी होता है, अतः उसमें सर्वप्रथम राग उत्पन्न होता है। इसी राग के आधिपत्य से मोहित होकर सहज ज्ञान को न जानने के कारण मोह उत्पन्न होता है और इसी मोह के प्रस्तुत होने पर राग के अवगत होने से द्वेष-चित्त उत्पन्न होता है।

इस प्रकार उपर्युक्त त्रिविष के आधिपत्य से सत्त्व संसारसागर (भवसागर) में चक्र के समान भ्रमण करते हैं। फलतः यह सास्रव क्लेश ही च्युति का कृत्य अर्थात् संसार उत्पन्न करने का आधार है।

**प्रतिपक्ष बिन्दु के बन्धन क्रम**

बोधिचित्त की च्युति होने से सत्त्व संसार में चक्कर काटता है, किन्तु उसकी अच्युति व उसके अवबद्ध होने पर सहज ज्ञान के उदित होने से निर्वाण में गमन होता है।

अतः अच्युति में बद्ध करने के उपायों का अनुष्ठान करना चाहिए, एतदर्थ जिनवज्रधर द्वारा

---

1. विस्तृत जानकारी के लिए कालचक्रतन्त्र की बृहट्टीका विमलप्रभा एवं वज्रमालाभिधानमहा-योगतन्त्र एवं इसकी बृहट्टीका गम्भीरार्थदीपिका देखें।

**4. 36 धातुओं का वर्णन**

द्रव्यबिन्दु में रस कषाय की 36 धातुएँ हैं। इसके अत्यधिक विस्तृत वर्णन में जितनी नाड़ियां हैं, उतनी ही धातुएँ भी हैं।

**5. श्वेतांश एवं रक्तांश की च्युति ( असंक्रान्ति ) क्रमादि का निर्देश**

(1) सामान्य रूप से 72 धातुओं के रूप में परिवर्तन—24 महानाड़ियों में पतित धातुओं का प्रत्येक में विलय (नाश), संभोग (उपभोग), अधिपति (आधिपत्य) इन तीन में विभेद होने के कारण $(24 \times 3) = 72$ धातुओं के रूप में परिवर्तन होता है।

**72000 धातुओं की वर्तमान स्थिति**

24 धातुओं में से प्रत्येक का 3000 में विभेद होने से $( 24 \times 3000 ) = 72000$ धातुएँ होती हैं। जो इस प्रकार हैं—

**विलय (नाश)**

वायु प्रधान होने के कारण 24000 धातुएँ हैं।

**संभोग (उपभोग)**

इसमें श्वेत अंश प्रधान होने के कारण 24000 धातुएँ हैं।

**अधिपति (आधिपत्य)**

इसमें रक्त अंश प्रधान होने के कारण 24000 धातुएँ हैं, जो चन्द्र, सूर्य एवं राहु सदृश तीन धातुएँ हैं।

इसके अतिरिक्त साढ़े तीन कोटि संख्या युक्त धातुएँ देह के रोम पर्यन्त नाड़ियों में व्याप्त हैं[1]। ऐसा स्तोत्रवृत्ति में भी कहा गया है।

(2) शुक्र-शोणित बिन्दु की रस च्युति—72000 धातुओं में से विशेषतया शुक्र रस अंश या बोधिचित्त ललाट ( मूर्धा ) के १६ नाड़ी दलों में स्थित नाड़ियों द्वारा पृथिवी, अप,

---

III योगिनीजालमहातन्त्रराज।

IV संवरोदयतन्त्रराज एवं इसकी बृहट्टीका पद्मिनी।

V वज्रवाराहीपरमरहस्यतन्त्र।

1. इनका वर्णन विस्तार रूप से निम्नलिखित ग्रन्थों में है—

I वज्रमालाभिधानमहायोगतन्त्र एवं इसकी बृहट्टीका गम्भीरार्थदीपिका।

II हेवज्रपिण्डार्थवज्रगर्भटीका।

III बुद्धानुस्मृतिसमाधिसमुद्रसूत्र।

IV गुह्यातिगुह्यतन्त्र।

V आनन्दगर्भावक्रान्तिनिर्देशसूत्र पिण्डार्थस्ववृत्ति।

VI स्तोत्रवृत्ति।

अग्नि, एवं वायु ये चार मुख्य धातुएँ व्याप्त होती हैं। इन चार में से प्रत्येक के भी चार-चार भेद होते हैं, यथा पृथिवी की पृथिवी, पृथिवी का अप, पृथिवी का अग्नि, पृथिवी का वायु, एवं जल का जल, जल का अग्नि, जल का वायु और जल की पृथिवी। इसी प्रकार अग्नि और वायु के भी सूक्ष्म विभेद होते हैं। अतः चार के चार-चार भेद होने से (4 × 4) = 16 भेद वाले 16 नाड़ी दलों से युक्त होने के कारण बन्धन क्रम के उपाय एवं प्रज्ञा इन दो से इन 16 अंशों का कण्ठचक्र अर्थात् संभोगचक्र में प्रपात होता है तथा महासुख के परिपक्व होने से यह संख्या घट कर 16 के आधे भाग 8 अंश का हृदय चक्र में प्रपात होता है। इस 8 भाग के भी आधे 4 भाग का नाभिचक्र की चार मुख्य नाड़ियों में प्रपात होता है। तत्पश्चात् इनके द्वारा बिन्दु के साथ संयुक्त होने पर रक्तभाग रस का चण्डाली की अग्नि में प्रपात होता है।

अतः शङ्खिनी नाड़ी में किञ्चित्कालिक वास के काल में शुक्ल पक्ष के पूर्ण होने पर 16 वें भाग में परिवर्तन होता है। इस प्रकार महासुख के परिपूर्ण होने पर इसकी व्यापकता को सीमित न कर सकने से इसका बाह्य में प्रस्रवण होता है। इस पर आश्रित होने से देह के बाहर पर्वों (ग्रन्थियों) में भी तिथिस्वभाव धातुओं की च्युति होती है, जो वर्तमान में ऊर्ध्व में प्रतीत होती है। इस प्रकार शुक्ल पक्ष में शुक्र की वृद्धि, कृष्ण पक्ष में ह्रास तथा कृष्ण पक्ष में शोणित अंश की वृद्धि, शुक्ल पक्ष में ह्रास, इस क्रम से बिन्दु की रसच्युति होती है।

उपर्युक्त वर्णन कालचक्रतन्त्र, ज्योतिष एवं भैषज्य शास्त्रों में कथित नय के अनुसार है[1]।

**च्युति (संक्रान्ति) के कृत्य**

त्रिविष (राग, द्वेष, मोह) सास्रव क्लेशों को उत्पन्न करते हैं तथा धातुच्युति तक बिन्दु की वृद्धि करते हैं। सत्त्वों का हृदय सुखाभिलाषी होता है, अतः उसमें सर्वप्रथम राग उत्पन्न होता है। इसी राग के आधिपत्य से मोहित होकर सहज ज्ञान को न जानने के कारण मोह उत्पन्न होता है और इसी मोह के प्रसृत होने पर राग के अवगत होने से द्वेष-चित्त उत्पन्न होता है।

इस प्रकार उपर्युक्त त्रिविष के आधिपत्य से सत्त्व संसारसागर (भवसागर) में चक्र के समान भ्रमण करते हैं। फलतः यह सास्रव क्लेश ही च्युति का कृत्य अर्थात् संसार उत्पन्न करने का आधार है।

**प्रतिपक्ष बिन्दु के बन्धन क्रम**

बोधिचित्त की च्युति होने से सत्त्व संसार में चक्कर काटता है, किन्तु उसकी अच्युति व उसके अवबद्ध होने पर सहज ज्ञान के उदित होने से निर्वाण में गमन होता है।

अतः अच्युति में बद्ध करने के उपायों का अनुष्ठान करना चाहिए, एतदर्थ जिनवज्रधर द्वारा

---

1. विस्तृत जानकारी के लिए कालचक्रतन्त्र की बृहट्टीका विमलप्रभा एवं वज्रमालाभिधानमहा-योगतन्त्र एवं इसकी बृहट्टीका गम्भीरार्थदीपिका देखें।

विशिष्ट उपाय भाषित हैं। उनके अनुसार अनुष्ठान करने से अनास्रव धातु में बद्ध होने से पुद्गल समर्थ (शक्त) होता है।

उदाहरणार्थ पारद का अग्नि के साथ संसर्ग (समागम) होने पर वह उड़ जाता है, किन्तु किसी विशेष द्रव्य के साथ योग करने पर वह अग्नि द्वारा बद्ध होता है। इसी प्रकार इसे जानना चाहिए। जिस प्रकार वज्र का पद्म के साथ स्पर्श होने पर धातु का प्रस्रवण होता है, परन्तु विशेष उपाय करने पर स्पर्श द्वारा बद्ध होता है। जिस प्रकार पारद के बद्ध होने पर लोह धातु का स्वर्ण में परिवर्तन हो सकता है, ठीक उसी तरह धातु के बद्ध होने पर अविशुद्ध रस के स्कन्ध, धातु एवं आयतनों का बुद्धकाय में परिवर्तन हो सकता है।

**दर्शनमार्ग प्राप्त करने का क्रम**

प्राणायाम के विशुद्ध होने पर वज्रमणि में स्थित चार नाड़ियों के अच्युति ( असंक्रान्ति ) के आधार पर विशुद्ध होने से द्रव बोधिचित्त ( शुक्र ) का घन में परिवर्तन होने के कारण वह प्रस्नुत नहीं होता है।

इस लिए लग्न ( 12 लग्न मेषादि ) की एक वायु के निरुद्ध होने के कारण दर्शनमार्ग के विषय सत्यार्थ का साक्षात् ग्रहण नामक अंग परिपूर्ण होने से अधिमुक्ति चर्या में निष्ठा होती है। इस लिए योगी प्रथम आर्यभूमि—दर्शनमार्ग को प्राप्त करता है।

**भावना मार्ग प्राप्त करने का क्रम**

इसके पश्चात् भावना मार्ग के लक्षणों से युक्त अनुस्मृति अंग के विशुद्ध होने पर 10 पारमिता, त्रिरत्न ( बुद्ध, धर्म, संघ ), बुद्धानुस्मृति, धर्मानुस्मृति आदि 16 अनुस्मृतियाँ तथा 16 आनन्दों का योग होने के कारण बिन्दु की अच्युति ( असंक्रान्ति ) होती है। फलतः बिन्दु के स्खलित न होकर दृढीभूत होने से समाधि काल में योगी के स्वरस ( शुक्र ) का ऊर्ध्व संचार होता है।

इस प्रकार ऊर्ध्व संचार द्वारा क्रमशः 12 भूमियाँ प्राप्त करने पर वज्रमणि से ललाट चक्र तक 21600 कर्मवायुओं में से प्रत्येक निरुद्ध हो जाती है। अतः परमाक्षर सुखानुभूति में क्षणों की जितनी संख्या होती है, उनमें प्रत्येक क्षण में वृद्धि होने से 12 भूमियों को पार कर के साधक बुद्ध हो जाता है।

**दोष अपकर्षण के निर्देश**

इन भूमियों को पार करने में दोष बाधक होते हैं, इसलिये इनके अपकर्षण का निर्देश किया गया है। जिसके तीन भेद हैं—

1. दोष की पहचान।

2. दोष का हेतु ।

3. दोष अपनयन के उपाय ।

**1. दोष की पहचान**

धातु के अवशिष्ट ( कषाय ) रस प्रायः वात, पित्त तथा कफ[1] इत्यादि व्याधि पैदा करते हैं।

**कफ व्याधि**—श्वेत अंश रूपी कषाय द्वारा पैदा हुई कफ की व्याधि मस्तिष्क में आश्रित होने के कारण ऊर्ध्व में स्थित होती है, किन्तु इसका पृथिवी तथा अप्‌धातु स्वभाव होने से यह अधः संचार ( प्रपात ) करती है।

**वायु ( वात ) व्याधि**—राहु कषाय द्वारा पैदा हुए वायु की व्याधि नाभि तथा गुह्य स्थान में आश्रित होने के कारण यह अधः स्थित होती है, किन्तु इसका स्वरूप अर्थात् वायु के ऊर्ध्व स्वभाव होने के कारण यह ऊर्ध्व में शिरोभ्रम इत्यादि व्याधि पैदा करती है।

**पित्त व्याधि**—शोणित ( रक्त ) अंश कषाय द्वारा उत्पन्न पित्त की व्याधि प्लीहन् में आश्रित होकर मध्य में स्थित होती है, किन्तु उस कषाय के अस्थिर स्वभाव होने पर अग्निसदृश होकर ऊर्ध्व में व्याधि पैदा करती है। इस प्रकार ये तीन व्याधि त्रिविषमूलक है।

**2. दोष का हेतु**

**कफ व्याधि**—चित्तसंतति के मोहयुक्त होने के कारण कफ पैदा होता है।

**पित्त व्याधि**—चित्तसंतति के द्वेषयुक्त होने के कारण पित्त पैदा होता है।

**वायु व्याधि**—चित्तसंतति के राग से युक्त होने के कारण वायु पैदा होता है।

इस प्रकार वायु से युक होने पर सभी व्याधियाँ उत्पन्न होती हैं या उनकी वृद्धि में सहायता करती हैं। अतः जल, अग्नि और वायु तीनों व्याधि पैदा करते हैं।

इस प्रकार उपर्युक्त इन तीन दोषों द्वारा देह के तत्त्व दूषित होते हैं। केवल इतना ही नहीं, बल्कि चित्त में भी प्रीति, सुख, विचार आदि कल्पनाएँ उद्‌भूत होती हैं, जिनके द्वारा देह में कम्पन होने से समाधि में तीन दोष उत्पन्न होते हैं।

सूर्य के कषाय से देह में उद्‌भूत रक्त दोष द्वारा पित्त की व्याधि उत्पन्न होती है तथा चित्त में समाधि के दोष, कल्पना और विचार आदि, अग्नि के सदृश उत्पन्न होते हैं।

---

1. वात, पित्त तथा कफ इत्यादि व्याधियों का विस्तृत वर्णन निम्नलिखित तन्त्र ग्रन्थों में है—
   I. कालचक्र तन्त्र एवं इसकी बृहट्टीका विमलप्रभा।
   II अमृतकणिका नामसंगीतिटिप्पणी।
   III अमृतकणिकोद्योत नामसंगीतिटीका।
   IV नाममन्त्रार्थावलोकिनी नामसंगीतिटीका।
   V चतुष्पीठमहातन्त्र एवं इसकी टीकाएँ।

